होना चाहिए। इस दृष्टि से हम यह मान कर चल सकते हैं कि उस संवत् का आरम्भ १२३—१०५ ई० पू० के बीच कभी हुआ।

अब कुछ और कसौटियाँ हैं जिन पर हमें इस मत को परखना होगा।

गुदुव्हर के समय ईसू-मसीह के प्रधान शिष्यों में से एक—सन्त थोमास—के भारत आने की अनुश्रुति सीरिया के ईसाई ग्रन्थों में है। तब गुदुव्हर को ईसाब्द के आरम्भिक वर्षों में होना चाहिए। किन्तु सं० १२२ में पंजतार में और सं० १३६ में तक्षशिला में कुशाण का राज्य था, जो जायसवाल के हिसाब से १ ई० पू० और १३ ई० बनते हैं। गुदुव्हर वाली बात पर एक तो वे यह पूछ सकते हैं कि वह अनुश्रुति कहाँ तक ठीक है; और दूसरे यह कह सकते हैं कि पंजतार-पेशावर से गुदुव्हर का राज्य उठ जाने के बाद भी कुछ अन्य प्रदेशों में बना रहा हो। यदि हम संवत् आरम्भ को १०-१२ वर्ष और पीछे रक्खें तो यह समस्या और सुगमता से सुलझ जाती है।

दूसरे, एक बड़े महत्त्व की कसौटी चीनी इतिहास उपस्थित करता है। दूसरे हान-इतिहास में यह लिखा है कि ताहिया में युइशि की स्थापना के बाद १०० से ऊपर बरस बीतने पर कुशाण ने पाँच सरदारों के राज्यों को एक किया। ताहिया में युइशि कब स्थापित हुए? १६५ ई० पू० में वे कुलजा-प्रदेश से चले, इस लिए निश्चय से उस के बाद। जायसवाल कहते हैं कि चांग-खिएन के आने से पहले वे ताहिया के स्वामी बन चुके थे, इस लिए अन्दाजन १३५ ई० पू० में बने [१]। कोनौ हान इतिहास के शब्दों को यों पेश करते हैं कि 'ताहिया में युइशि के स्थानान्तरित होने के बाद'; और वे कहते हैं कि चांग-खिएन के समय वे वंक्षु के उत्तर थे, ठीक बाद उन्हों ने ताहिया अर्थात् बलख को दखल किया [२]। इस सम्बन्ध में तीन प्रश्न उपस्थित होते

१. ज० बि० ओ० रि० सो० १९३०, पृ० २४३।

२. भा० अ० स० २, १, भूमिका पृ० ६२।

हैं—(१) मूल चीनी लेख का अर्थ क्या है—ताहिया पर युइशि का प्रभुत्व होने के बाद या वहाँ उन का दखल होने के बाद ? (२) ताहिया से अभिप्राय वहाँ साधारण रूप से तुखार-देश से है या विशेष रूप से बलख से ? (३) चाग-खिएन के समय तक युइशि बलख के केवल अधिपति थे या उसे दखल कर चुके थे ?—पहले प्रश्न का उत्तर चीनवेत्ता ही दे सकते हैं, खेद है कि किसी भारतीय ने चीनी से उस ग्रन्थ का सीधा अनुवाद नहीं किया। दूसरे प्रश्न के सम्बन्ध में मुझे यह कहना है कि यहाँ ताहिया शब्द का प्रयोग धुँधले अर्थ में हो सकता है, क्योंकि वहीं जब लिखा है कि ताहिया में युइशि की पाँच रियासतें थीं, तब उन पाँच रियासतों में समूचे तुखार देश या बलख को नहीं बाँट डाला। तीसरे के सम्बन्ध में,—हिर्थ ने जो चाग खिएन के वृत्तान्त का अनुवाद दिया है, उस में स्पष्ट ही लिखा है कि युइशि तब ताहिया को दखल कर चुके थे[1], इस सम्बन्ध में सिल्व्याँ लेवी का कहना है कि पहले प्रभुता जमाने और फिर दखल करने का अलग अलग समय निश्चित नहीं किया जा सकता। जो भी हो, यदि २५ ई० पू० के बजाय १० ई० पू० में भी पाँच युइशि रियासतों का एक होना माना जाय, तो भी शक-सवत् आरम्भ को उतने वर्ष पीछे सरकाने की गुञ्जाइश हमारे पास है।

किन्तु ७ ई० पू० से पहले युइशि राज्य एक हो चुका था, क्योंकि उस वर्ष युइशि राजा की तरफ से चीन में बौद्ध सुत्त पहुँचा था। कोनौ इस बात की सर्वथा उपेक्षा करते हैं।

इस प्रसग में उन की मुख्य युक्ति और है। दूसरे हान इतिहास का लेखक कहता है कि मैं २५ ई० के बाद की घटनायें दर्ज करूँगा, और क्योंकि वह राजा कुशाण का वृत्तान्त लिखता है, इस लिए कुशाण २५ ई० से पीछे का।

---

१. ज० ग्र० ओ० सो० ३८, पृ० ४४।

किन्तु सिंहावलोकन के रूप में फ़ान-ये ने युइशि के मूल प्रवास का वृत्तान्त भी लिखा है; तब क्या उसे भी २५ ई० के बाद की बात माना जाय ?

तीसरी परख। विम की मृत्यु पुराने संवत् के १८४ या १८७ वें वर्ष के बाद हुई। यदि ११० ई० पू० में पुराना सवत् चला हो, तो वह घटना ७४ या ७७ ई० के करीब हुई। यदि कनिष्क-संवत् दूसरा शक-संवत् ही हो तो विम और कनिष्क के बीच व्यवधान मुश्किल से बरस भर का रहा। उस दशा में पुराने संवत् का आरम्भ ११० ई० पू० से पीछे हो ही नहीं सकता, और यदि खलचे-अभिलेख १८४ का हो तो १०६ ई० पू० से। पर वैसा मानने से भी व्यवधान कुछ न बचेगा। किन्तु यदि १०० या १०६ ई० पू० तक पुराने संवत् के आरम्भ को खसकाना जरूरी हो, और इधर विम और कनिष्क में व्यवधान मानना भी जरूरी हो, तब क्या हम कनिष्काब्द और दूसरे शकाब्द की अभिन्नता-स्थापना को त्याग नहीं सकते ? तब (१) दूसरे शकाब्द का प्रवर्त्तक कौन ? और (२) कनिष्काब्द का आरम्भ कब ? पहले प्रश्न का उत्तर—राजा शालिवाहन विक्रमादित्य, जैसा कि ब्रह्मगुप्त और अल्बेरूनी कहते हैं। दूसरे प्रश्न के सम्बन्ध में हमें कनिष्क को पीछे रखने की युक्तियों पर ध्यान देना होगा।

डा० कोनौ की युक्तियाँ इस सम्बन्ध में ये हैं—(१) तिब्बती में अनूदित खोतनी अनुश्रुति[1] के अनुसार खोतन के राजा विजयसिंह की रानी ने शू-लिक अर्थात् काशगर में बौद्ध धर्म का प्रचार किया। शैवौ नामक फ्रांसीसी चीनवेत्ता ने चीनी इतिहास के आधार पर दिखलाया है कि १२० ई० के करीब युइशि राजा ने काशगर के राजा को पदच्युत किया था, और तभी वहाँ की प्रजा बौद्ध बनी थी। फलतः विजयसिंह १२० ई० में था। उस के बेटे के साथ मिल कर कनिष्क ने भारत पर चढ़ाई की थी।

(२) १२५ ई० तक चीनियों का उपरले हिन्द से घनिष्ठ सम्पर्क था, उस

---

१. रौकहिल—बुद्ध, पृ० २४०।

के बाद न रहा। चीनी इतिहासों में कनिष्क का कहीं उल्लेख नहीं, इस लिए वह १२५ ई० के बाद का।

(३) २३० ई० में भारत के युइशि राजा पो-तिआओ ने चीन में दूत भेजे थे। लुइडर्स का कहना है कि पो-तिआओ=वासुदेव।

चीनी भाषा जाने बिना इन बातों की विवेचना करने बैठना निरर्थक है। मैं इस टिप्पणी को एक प्रश्न से समाप्त करता हूँ। यदि शकाब्द का प्रवर्त्तक शालिवाहन को ही माना जाय तो क्या विम की मृत्यु और कनिष्क के बीच ५० बरस का व्यवधान मानना सम्भव होगा ?

# हिंदुस्तानी एकेडेमी द्वारा प्रकाशित ग्रंथ

(१) मध्यकालीन भारत की सामाजिक अवस्था—लेखक, मिस्टर अब्दुल्ला युसुफ अली, एम० ए०, एल्-एल्० एम० । मूल्य १।)

(२) मध्यकालीन भारतीय संस्कृति—लेखक, रायबहादुर महामहोपाध्याय पं० गौरीशंकर हीराचंद ओझा । सचित्र । मूल्य ३)

(३) कवि-रहस्य—लेखक, महामहोपाध्याय डाक्टर गंगानाथ झा । मू० १।)

(४) अरब और भारत के संबंध—लेखक, मौलाना सैयद सुलैमान साहब नदवी । अनुवादक, बाबू रामचंद्र वर्मा । मूल्य ४)

(५) हिंदुस्तान की पुरानी सभ्यता—लेखक, डाक्टर बेनीप्रसाद, एम० ए०, पी-एच्० डी०, डी० एस्-सी० ( लंदन ) । मूल्य ६)

(६) जंतु-जगत—लेखक, बाबू ब्रजेश बहादुर, बी० ए०, एल्-एल्० बी० । सचित्र । मूल्य ६॥)

(७) गोस्वामी तुलसीदास—लेखक, रायबहादुर बाबू श्यामसुंदरदास और श्रीयुत पीतांबरदत्त बड़थ्वाल । सचित्र । मूल्य ३)

(८) सतसई-सप्तक—संग्रहकर्ता, रायबहादुर बाबू श्यामसुंदरदास । मूल्य ६)

(९) चर्म बनाने के सिद्धांत—लेखक, बाबू देवीदत्त अरोरा, बी० एस्-सी० । मूल्य ३)

(१०) हिंदी सर्वे कमेटी की रिपोर्ट—संपादक, रायबहादुर लाला सीताराम, बी० ए० । मूल्य १॥)

(११) सौर-परिवार—लेखक, डाक्टर गोरखप्रसाद, डी० एस्-सी०, एफ्० आर० ए० एस्० । सचित्र । मूल्य १२)

(१२) अयोध्या का इतिहास—लेखक रायबहादुर लाला सीताराम, बी० ए० सचित्र । मूल्य ३)

(१३) घाघ और भड्डरी—संपादक, पंडित रामनरेश त्रिपाठी । मूल्य ३)